संज्ञावाला होकर बाहर असीम सुवर्ण-दुर्वर्ण रूपोंको देखता है। उसकी मान्यता होती है कि मैं उन रूपोंको अभिभूत करके जानता हूँ, देखता हूँ। अपने में अरूप-संज्ञावाला होकर, वह बाहर सीमित सुवर्ण-दुर्वर्ण रूपोंको देखता है। उसकी मान्यता होती है कि मैं उन रूपोंको अभिभूत करके जानता हूँ, देखता हूँ। अपनेमें अरूप-संज्ञा वाला होकर बाहर असीम सुवर्ण-दुर्वर्ण रूपोंको देखता है। उसकी मान्यता होती है कि मैं उन रूपोंको अभिभूत करके जानता हूँ, देखता हूँ। अपनेमें अरूप संज्ञा होकर बाहर नीले, नीले वर्णके, नीले रंगके, नीली शक्लके रूपोंको देखता है. . . . .पीले, पीले वर्णके. . . . .लाल, लालवर्णके. . . . .सफेद, सफेद वर्णके, सफेद रंगके सफेद शक्लके रूपोंको देखता है। उसकी मान्यता होती है कि मैं उन रूपोंको अभिभूत करके जानता हूँ, देखता हूँ। भिक्षुओ रागके जाननेके लिये इन आठ धर्मोंका अभ्यास (=भावना) करना चाहिये।

भिक्षुओ, रागकी पहचानके लिये इन आठ धर्मोंका अभ्यास करना चाहिये। किन आठ धर्मोंका? रूपवान् रूपोंको देखता है। अपने अरूप संज्ञा वाला होकर, बाहर रूप देखता है। वह मैत्री-भाव आदि शुभ-भावनाओंकी भावना करके मोक्ष लाभ करता है। वह सब रूप-संज्ञाओंको पार कर, प्रतिघ संज्ञाओंको अस्तकर, नानात्व संज्ञाको मनसे निकाल, 'आकाश अनंत है' करके 'आकाशान्न-त्यायतन'को प्राप्त हो विचरता है। सब आकाश संज्ञाओंको पार कर, 'विज्ञान अनंत है' करके 'विज्ञानानन्त्यायतनको प्राप्त हो विचरता है। सब विज्ञानानन्त्यायतनको पार कर 'कुछ नहीं है' करके 'आकिंचन्यायतन'को प्राप्त हो विचरता है। सब 'आकिंचन्यायतन को पार कर नेवसंज्ञा-न-असंज्ञायतन'को प्राप्त हो विचरता है। सब 'नेवसंज्ञा-न-असंज्ञा-आयतन'को पारकर संज्ञा-वेदनाके निरोधको प्राप्त हो विचरता है। भिक्षुओ, रागकी पहचान (=अभिञ्ञा) के लिये इन आठ धर्मोंका अभ्यास करना चाहिये।

भिक्षुओ, रागके परिज्ञानके लिये. . . . .परिक्षयके लिये. . . .प्रहाणके लिये. . . . .क्षयके लिये. . . . .व्ययके लिये. . . . .वैराग्यके लिये. . . . .निरोधके के लिये. . . . . .त्यागके लिये. . . . . .प्रतिनिसर्ग (परित्याग) के लिये इन आठ धर्मोंका अभ्यास करना चाहिये।

भिक्षुओ द्वेष(=दोष)के. . . .मोहके. . . .क्रोधके. . . .उपनाह(=शत्रुता)के . . . .मक्ष (=डाह) के. . . .प्लास (=निर्दयता)के. . .ईर्ष्याके. . .मात्सर्यके. . . . . .मायाके. . . .शठताके. . . .धर्म (=ऊष्णता) के. . . .सारम्भ (=कलह) के. . . . .मानके. . . . .अतिमानके. . . . . .मदके. . . . .प्रमादके अभिज्ञानके लिये . . . .परिज्ञानके लिये. . . . .परिक्षयके लिये. . . .प्रहाण के लिये. . . .क्षयके लिये . . . .व्ययके लिये. . . .वैराग्यके लिये. . . .निरोधके लिये. . . .त्यागके लिये. . . . परित्यागके लिये इन आठ धर्मोंका अभ्यास करना चाहिये।

